स्वर्ग को जाता है। जो मनुष्य दूसरा पारण समाप्त करता है उसे अतिरात्र यज्ञ करने का फल
मिलता है और वह दिव्य माला, दिव्य वस्त्र और दिव्य गन्ध से विभूषित होकर रत्नमय दिव्य
विमान पर सवार होकर देवलोक को जाता है। तीसरा पारण समाप्त करने से बारह दिन के उपवास
का फल प्राप्त होता है और बहुत दिनों तक देवताओं के समान स्वर्ग-निवास का सुख भोगने को
मिलता है। चौथा पारण समाप्त करने से वाजपेय यज्ञ का फल मिलता है। पाँचवाँ पारण समाप्त
करने से वाजपेय यज्ञ का दूना फल मिलता है और वह मनुष्य प्रातःकाल के सूर्य के समान तथा
प्रज्वलित अग्नितुल्य दिव्य विमान पर सवार होकर देवताओं के साथ स्वर्ग को जाकर इन्द्र-भवन में
अपरिमित समय तक निवास करता है। छठा पारण समाप्त करने से पाँचवें पारण के फल की अपेक्षा ३१
दूना और सातवाँ पारण समाप्त करने से उसका तिगुना फल मिलता है। सातवाँ पारण समाप्त
करनेवाला मनुष्य कैलास पर्वत के समान वैदूर्य मणियों की वेदिका से युक्त, मणियों मोतियों और
मूँगों से जड़े हुए दिव्य विमान पर अप्सराओं के साथ बैठकर दूसरे सूर्य की तरह सब लोकों में
भ्रमण करता है। जो आठवाँ पारण समाप्त करता है उसे राजसूय यज्ञ का फल मिलता है और
मन के समान वेगवान्, चन्द्रमा की किरणों के समान सफ़ेद, घोड़ों से युक्त पूर्ण चन्द्रमा के सदृश
दिव्य विमान पर अप्सराओं के साथ बैठकर वह स्वर्गलोक को जाता है। वहाँ सुन्दरी स्त्रियों
की गोद में सोकर उनकी मेखला और नूपुर के शब्द सुनकर जागता है। नवाँ पारण समाप्त
करनेवाले को अश्वमेध यज्ञ का फल मिलता है; वह सुवर्णमय खम्भों तथा वैदूर्य मणि की वेदी से
युक्त दिव्य विमान पर अप्सराओं और गन्धर्वों के साथ बैठकर देवलोक में दिव्य माला, दिव्य वस्त्र
और दिव्य गन्ध धारण करके देवताओं के साथ स्वर्गसुख भोगता है। जो मनुष्य दसवाँ पारण ४०
समाप्त करके ब्राह्मणों की पूजा करता है वह अप्सराओं और गन्धर्वों के साथ दिव्य विमान पर
सवार होकर सुवर्णमय दिव्य मुकुट, दिव्य चन्दन और दिव्य माला धारण करके सुखपूर्वक दिव्य
लोकों में विचरता है। इक्कीस हज़ार वर्ष तक गन्धर्वों के साथ इन्द्र-भवन में निवास करके—
बहुत दिनों तक सूर्यलोक, चन्द्रलोक और शिवलोक में रहकर—अन्त को वह विष्णु का
सालोक्य प्राप्त करता है। मेरे गुरु महर्षि वेदव्यास ने कहा था कि श्रद्धा के साथ इस प्रकार
महाभारत की कथा सुनने से निस्सन्देह ये फल प्राप्त होंगे। कथावाचक को हाथी घोड़ा ५०
आदि विविध वाहन, रथ आदि सवारियाँ, कड़े, कुण्डल, ब्रह्मसूत्र, विचित्र वस्त्र और गन्धद्रव्य
दान करके देवता के समान उनकी पूजा करने से विष्णुलोक प्राप्त होता है।

अब प्रत्येक पर्व में क्षत्रियों की जाति, सत्यता, उनके देश, माहात्म्य और धर्म आदि को
सुनकर ब्राह्मणों को जिन वस्तुओं का दान करना चाहिए सो सुनो। ब्राह्मणों द्वारा स्वस्ति-
वाचनपूर्वक कथा आरम्भ करके पर्व समाप्त होने पर यथाशक्ति उनकी पूजा करनी चाहिए।
आदिपर्व की कथा के समय कथावाचक को गन्ध और वस्त्र देकर मधु और खीर का भोजन

करावे। आस्तीकपर्व की कथा के समय घी, मधु और फल-मूल से युक्त खीर, गुड़-भात, पुवा और लड्डू भोजन करावे। सभापर्व की कथा के समय ब्राह्मणों को हविष्य भोजन करावे। वनपर्व की कथा के समय फल-मूल आदि द्वारा ब्राह्मणों को सन्तुष्ट करे और अरणीपर्व के आरम्भ में ब्राह्मणों को पूर्णकुम्भ, धान्य, फल-मूल और अन्न देवे। विराटपर्व की कथा के समय ब्राह्मणों को विविध वस्त्र, उद्योगपर्व के आरम्भ में ब्राह्मणों को गन्ध और माला आदि से विभूषित करके इच्छानुसार भोजन, भीष्मपर्व की कथा के समय श्रेष्ठ यान और बनी-बनाई रसोई, द्रोणपर्व के समय उत्तम भोजन, धनुष-बाण और खड्ग, कर्णपर्व के समय ब्राह्मणों को इच्छानुसार श्रेष्ठ भोजन, शल्यपर्व में गुड़-भात, लड्डू, पुवा और विविध अन्न, गदापर्व के समय मूँग की खिचड़ी, ऐषीकपर्व के आरम्भ में घी और भात तथा स्त्रीपर्व में विविध रत्न दान करना चाहिए। शान्तिपर्व में ब्राह्मणों को हविष्य भोजन करावे। अश्वमेधपर्व में ब्राह्मणों की इच्छा के अनुसार उनको भोजन करावे। आश्रमवासिकपर्व में हविष्य भोजन करावे। मौसलपर्व की कथा के समय चन्दन आदि देवे और महाप्रस्थानिकपर्व के समय ब्राह्मणों को अभीष्ट भोजन करावे। स्वर्गारोहणपर्व का आरम्भ करते समय ब्राह्मणों को हविष्य भोजन करावे और हरिवंश की समाप्ति पर हज़ार ब्राह्मणों को भोजन कराकर प्रत्येक ब्राह्मण को एक-एक निष्क सोना और एक-एक गाय तथा दरिद्र मनुष्यों को आधा निष्क सोना और एक-एक गाय दान करे। प्रत्येक पर्व के समाप्त होने पर कथावाचक को सुन्दर अक्षरों में लिखी हुई महाभारत की पुस्तक दान करे और हरिवंश के समाप्त होने पर उनको खीर खिलावे।

शास्त्रों का जानकार मनुष्य सब लक्षणों से युक्त कथावाचक द्वारा सम्पूर्ण महाभारत की कथा सुनकर रेशमी या सफ़ेद वस्त्र, माला और अलंकार पहनकर स्थिर चित्त से पवित्र स्थान में बैठे और गन्ध, माला से महाभारत ग्रन्थ की पूजा तथा ब्राह्मणों का यथोचित सत्कार करके दक्षिणा-स्वरूप बहुत सा सुवर्ण और खाने-पीने की अनेक वस्तुएँ देकर नर, नारायण तथा अन्य देवताओं के नाम का स्मरण करे। इस प्रकार सब काम करने पर अतिरात्र यज्ञ करने का फल मिलता है। महाभारत के प्रत्येक पर्व की कथा सुन चुकने पर श्रोता को एक-एक यज्ञ करने का फल मिलता है। कथावाचक अच्छे स्वर से स्पष्ट उच्चारण करके महाभारत की कथा कहे। सम्पूर्ण कथा समाप्त हो जाने पर ब्राह्मणों को भोजन कराकर, अलङ्कार आदि देकर, कथावाचक को सन्तुष्ट करना श्रोता का कर्तव्य है। कथावाचक के सन्तुष्ट होने पर श्रोता को प्रसन्नता होती है और ब्राह्मणों के सन्तुष्ट होने से श्रोता पर देवता प्रसन्न होते हैं। अतएव धर्मात्मा मनुष्य महाभारत की कथा समाप्त होने पर विविध वस्तुओं का दान करके ब्राह्मणों को सन्तुष्ट करते हैं। यह मैंने महाभारत के सुनने और उसकी कथा कहने की विधि विस्तार के साथ कह दी। अब तुम श्रद्धा के साथ, मेरे उपदेश के अनुसार, काम करो। जो मनुष्य अपना कल्याण चाहता